इति ? न, जिनवचनस्यासत्यत्वविरोधात् । तद्विरोधोऽपि तत्र तत्कारणाभावतोऽवगम्यते । न च केवलज्ञानविषयीकृतेष्वर्थेषु सकलेष्वपि रजोजुषां ज्ञानानि प्रवर्तन्ते येनानुपलम्भाज्जिन-वचनस्याप्रमाणत्वमुच्येत । न च निष्फलं गोत्रम्, दीक्षायोग्यसाध्वाचाराणां साध्वाचारैः कृतसम्बन्धानां[1] आर्यप्रत्ययाभिधान-व्यवहारनिबन्धनानां पुरुषाणां सन्तानः उच्चैर्गोत्रं तत्रो-त्पत्तिहेतुकर्माप्युच्चैर्गोत्रम्[2] । न चात्र पूर्वोक्तदोषाः सम्भवन्ति, विरोधात् । तद्विपरीतं नीचैर्गोत्रम् । एवं गोत्रस्य द्वे एव प्रकृती भवतः ।

**अंतराइयस्स कम्मस्स केवडियाओ पयडीओ ? ॥ १३६ ॥**

सुगमं ।

**अंतराइयस्स कम्मस्स पंच पयडीओ— दाणंतराइयं लाहंतरा-इयं भोगंतराइयं परिभोगंतराइयं विरियंतराइयं चेदि[3] । एवडियाओ पयडीओ ॥ १३७ ॥**

अन्तरमेति गच्छतीत्यन्तरायः[4] । रत्नत्रयवद्भ्यः स्ववित्तपरित्यागो दानं रत्नत्रयसाधन-दित्सा वा । अभिलषितार्थप्राप्तिर्लाभः । सकृद्भुज्यत इति भोगः गन्ध-ताम्बूल-पुष्पाहारादिः ।

---

समाधान— नहीं, क्योंकि जिनवचनके असत्य होनेमें विरोध आता है । वह विरोध भी वहां उसके कारणोंके नहीं होनेसे जाना जाता है । दूसरे, केवलज्ञानके द्वारा विषय किये गये सभी अर्थोंमें छद्मस्थोंके ज्ञान प्रवृत्त भी नहीं होते हैं । इसीलिये यदि छद्मस्थोंको कोई अर्थ नहीं उपलब्ध होते हैं तो इससे जिनवचनको अप्रमाण नहीं कहा जा सकता । तथा गोत्रकर्म निष्फल है, यह बात भी नहीं है; क्योंकि, जिनका दीक्षायोग्य साधु आचार है, साधु आचारवालोंके साथ जिन्होंने सम्बन्ध स्थापित किया है, तथा जो 'आर्य' इस प्रकारके ज्ञान और वचनव्यवहारके निमित्त हैं; उन पुरुषोंकी परम्पराको उच्चगोत्र कहा जाता है । तथा उनमें उत्पत्तिका कारणभूत कर्म भी उच्चगोत्र है । यहां पूर्वोक्त दोष सम्भव ही नहीं हैं, क्योंकि, उनके होनेमें विरोध है ।

उससे विपरीत कर्म नीचगोत्र है । इस प्रकार गोत्रकर्मकी दो ही प्रकृतियां होती हैं ।

**अन्तराय कर्मकी कितनी प्रकृतियां हैं ? ॥ १३६ ॥**

यह सूत्र सुगम है ।

**अन्तराय कर्मकी पांच प्रकृतियां हैं— दानान्तराय, लाभान्तराय, भोगान्तराय, परिभोगान्तराय और वीर्यान्तराय । उसकी इतनी मात्र प्रकृतियां हैं ॥ १३७ ॥**

जो अन्तर अर्थात् मध्यमें आता है वह अन्तरायकर्म है । रत्नत्रयसे युक्त जीवोंके लिए अपने वित्तका त्याग करने या रत्नत्रयके योग्य साधनोंके प्रदान करनेकी इच्छाका नाम दान है । अभिलषित अर्थकी प्राप्ति होना लाभ है । जो एक वार भोगा जाय वह भोग है । यथा— गन्ध,

---

१ आ-का-ताप्रतिषु 'कृतसम्बन्धनानां' इति पाठः । २ काप्रतौ 'हेतुः कर्मप्युच्चः गोत्रं', ताप्रतौ 'हेतुकर्मप्युच्चैर्गोत्रं' इति पाठः । ३ षट्खं. जी. चू. १, ४६. ४ दातृ-देयादीनामन्तरं मध्यमेतीत्यन्तरायः । स. सि. ८, ४. दातृ-पात्रयोर्देयादेयमोश्च अन्तरं मध्यम् एति गच्छतीत्यन्तरायः । त. वृ. ८. ४. ५ ताप्रतौ 'सुगम' इति पाठः ।

परित्यज्य पुनर्भुज्यत इति परिभोगः स्त्री-वस्त्राभरणादिः । तत्राभरणानि स्त्रीणां चतुर्दश । तद्यथा— तिरीट-मुकुट-चूडामणि- हारार्द्धहार- कटि- कंठसूत्र- मुक्तावलि- कटकांगदांगुलीयक- कुंडलग्रैवेय-प्रालंबाः । पुरुषस्य खड्ग-क्षुरिकाभ्यां सह षोडशं । वीर्यः शक्तिरित्यर्थः । एतेषां विघ्नकृदन्तरायः । एवमंतराइयस्स पंच पयडीओ । एवं कम्मपयडीए समत्ताए दव्वपयडी समत्ता ।

**जा सा भावपयडी णाम सा दुविहा— आगमदो भावपयडी चेव णोआगमदो भावपयडी चेव ॥ १३८ ॥**

आगमो सिद्धंतो सुदणाणं जिणवयणमिदि एयट्ठो । आगमदो अण्णो णोआगमो ।

**जा सा आगमदो भावपयडी णाम तिस्से इमो णिद्देसो— ठिदं जिदं परिजिदं वायणोवगदं सुत्तसमं अत्थसमं गंथसमं णामसमं घोससमं । जा तत्थ वायणा वा पुच्छणा वा पडिच्छणा वा परियट्टणा वा अणुपेहणा वा थय-थुदि-धम्मकहा वा जे चामण्णे एवमादिया उवजोगा भावे त्ति कट्टु जावदिया उवजुत्ता भावा सा सव्वा आगमदो भावपयडी णाम ॥ १३९ ॥**

---

पान, पुष्प और आहार आदि । छोड़कर जो पुनः भोगा जाता है वह उपभोग है । यथा— स्त्री, वस्त्र और आभरण आदि । इनमें स्त्रियोंके आभरण चौदह होते हैं । यथा— तिरीट, मुकुट, चूड़ामणि, हार, अर्धहार, कटिसूत्र, कण्ठसूत्र, मुक्तावलि, कटक, अंगद, अंगूठी, कुण्डल, ग्रैवेय और प्रालम्ब । पुरुषके खड्ग और छुरीके साथ वे सोलह होते हैं । वीर्यका अर्थ शक्ति है । इनकी प्राप्तिमें विघ्न करनेवाला अन्तराय कर्म है । इस प्रकार अन्तराय कर्मकी पांच प्रकृतियां हैं ।

इस प्रकार कर्मप्रकृतिके समाप्त होनेपर द्रव्यप्रकृति समाप्त हुई ।

**जो भावप्रकृति है वह दो प्रकारकी है— आगमभावप्रकृति और नोआगम-भावप्रकृति ॥ १३८ ॥**

आगम, सिद्धान्त, श्रुतज्ञान और जिनवचन, ये एकार्थवाची शब्द हैं । आगमसे अन्य नोआगम है ।

**जो आगमभावप्रकृति है उसका यह निर्देश है— स्थित, जित, परिजित, वाचनोपगत, सूत्रसम, अर्थसम, ग्रन्थसम, नामसम और घोषसम । तथा इनमें जो वाचना, पृच्छना, प्रतीच्छना, परिवर्तना, अनुप्रेक्षणा, स्तव, स्तुति, धर्मकथा तथा इनको आदि लेकर और जो उपयोग हैं वे सब भाव हैं; ऐसा समझकर जितने उपयुक्त भाव हैं वह सब आगम-भावकृति है ॥ १३९ ॥**

---

१ कुंडलमंगद-हारा मउडं केयूरपट्ट-कडयाइं । पालंबसुत्त-णेउर-दोमुद्दी-मेहलासि-छुरियाओ ॥ गेवज्जं कण्णपुरा पुरिसाणं होंति सोलसाभरणं । चोद्दस इत्थीआणं छुरिया-करवालहीणाइं ॥ कधय-कडिसुत्त-णेउर-तिरीरपालंबसुत्त-मुद्दीओ । हारा कुंडल-मउलद्धहार-चूडामणी वि गेवेज्जा ॥ अंगद-छुरिया खग्गा. पुरिसाणं होंति सोलसाभरणं । चोद्दस इत्थीण तहा छुरियाखग्गेहिं परिहीणा ॥ ति. प. ४, ३६१–६४

२ आप्रतौ 'पंचपयडीए' इति पाठः । ३ षट्खं. क. अ. ५४–५५.

एदस्स सुत्तस्स अत्थो जहा वेयणाए परूविदो तहा परूवेयव्वो, विसेसाभावादो।

**जा सा णोआगमदो भावपयडी णाम सा अणेयविहा । तं जहा— सुर- असुर- णाग- सुवण्ण- किण्णर- किंपुरिस- गरुड- गंधव्व- जक्ख-रक्खस- मणुअ-महोरग-मिय- पसु-पक्खि-दुवय- चउप्पय-जलचर- थलचर-खगचर-देव-मणुस्स- तिरिक्ख- णेरइयणियणुगा पयडी सा सव्वा णोआगमदो भावपयडी णाम ॥ १४० ॥**

तत्र अहिंसाद्यनुष्ठानरतयः सुरा नाम। तद्विपरीताः असुराः। फणोपलक्षिताः नागाः। सुपर्णा नाम शुभपक्षाकारविकरणप्रियाः। गीतरतयः किन्नराः। प्रायेण मैथुनप्रियाः किम्पुरुषाः। गरुडाकारविकरणप्रियाः गरुडाः। इन्द्रादीनां गायकाः[1] गान्धर्वाः। लोभभूयिष्ठाः भाण्डागारे नियुक्ताः यक्षाः नाम। भीषणरूपविकरणप्रियाः राक्षसा नाम। मानुषीषु मैथुनसेवकाः मनुजा नाम। सर्पाकारेण विकरणप्रियाः महोरगाः नाम। रोमंथवर्जितास्तिर्यंचो मृगा नाम। सरोमंथाः पशवो नाम। पक्षवन्तस्तिर्यंचः पक्षिणः। द्वौ पादौ येषां ते द्विपादाः। चत्वारः पादाः येषां ते चतुष्पादाः। मकर-मत्स्यादयो जलचराः। वृक-व्याघ्रादयः[2]

इस सूत्रके अर्थकी प्ररूपणा जिस प्रकार वेदना अनुयोगद्वार ( पु. ९, पृ. २९१—२९४ ) में की गई है उसी प्रकारसे यहां भी करनी चाहिए, क्योंकि, उससे यहां कोई विशेषता नहीं है।

**जो नोआगमभावप्रकृति है वह अनेक प्रकारकी है। यथा— सुर, असुर, नाग, सुपर्ण, किंनर, किंपुरुष, गरुड़, गन्धर्व, यक्ष, राक्षस, मनुज, महोरग, मृग, पशु, पक्षी, द्विपद, चतुष्पद, जलचर, स्थलचर, खगचर, देव, मनुष्य, तिर्यञ्च और नारकी; इन जीवोंकी जो अपनी अपनी प्रकृति है वह सब नोआगमभावप्रकृति है ॥ १४० ॥**

जिनकी अहिंसा आदिके अनुष्ठानमें रति है वे सुर कहलाते हैं। इनसे विपरीत असुर होते हैं। फणसे उपलक्षित नाग कहलाते हैं। शुभ पक्षोंके आकाररूप विक्रिया करनेमें अनुराग रखनेवाले सुपर्ण कहलाते हैं। गानमें रति रखनेवाले किंनर कहलाते हैं। प्रायः मैथुनमें रुचि रखनेवाले किंपुरुष कहलाते हैं। जिन्हें गरुड़के आकाररूप विक्रिया करना प्रिय है वे गरुड़ कहलाते हैं। इन्द्रादिकोंके गायकोंको गान्धर्व कहते हैं। जिनके लोभकी मात्रा अधिक होती है और जो भाण्डागारमें नियुक्त किये जाते हैं वे यक्ष कहलाते हैं। जिन्हें भीषण रूपकी विक्रिया करना प्रिय है वे राक्षस कहलाते हैं। मनुष्यिनियोंके साथ मैथुन कर्म करनेवाले मनुज कहलाते हैं। जिन्हें सर्पाकार विक्रिया करना प्रिय है वे महोरग कहलाते हैं। जो तिर्यंच रोंथते नहीं हैं वे मृग कहलाते हैं और जो रोंथते हैं वे पशु कहलाते हैं। पंखोंवाले तिर्यंच पक्षी कहलाते हैं। जिनके दो पैर होते हैं वे द्विपाद कहलाते हैं। जिनके चार पैर होते हैं वे चतुष्पाद कहलाते हैं। मगर-मछली आदि जलचर कहलाते हैं। भेड़िया और वाघ आदि स्थलचर कहलाते हैं। जो आकाशमें गमन करते हैं वे खचर कहलाते हैं।

१ का-ताप्रत्योः 'गायनाः' इति पाठः। २ ताप्रतौ 'वृपव्याघ्रादयः' इति पाठः।

स्थलचराः । खे चरन्तीति खचराः । अणिमादिगुणैर्दीव्यन्ति क्रीडन्तीति देवाः । मनसा उत्कटाः मानुषाः । तिरः अञ्चन्ति कौटिल्यमिति तिर्यंचः । न रमन्त इति नारकाः । एतेषां निजानुगा या प्रकृतिः सा सर्वा नोआगमभावप्रकृतिर्नाम । एतत्सूत्रं येन देशामर्शकं तेन ये केचन जीवभावाः कर्मवर्जितअजीवभावाश्च ते सर्वेऽप्यत्र वक्तव्याः । एवं नोआगमदो भावपयडीए सह भावपयडी समत्ता ।

**एदासिं पयडीणं काए पयडीए पयदं? कम्मपयडीए पयदं ॥**

एदमुवसंहारमस्सिदूण भणिदं । अणुवसंहारे पुण आसइज्जमाणे णोआगमदव्वपयडीए णोआगमभावपयडीए च अहियारो, तत्थ दोण्णं वित्थारपरूवणादो । एवं पगडिणिक्खेवे त्ति समत्तं ।

**सेसं वेदणाए भंगो ॥ १४२ ॥**

सेसाणिओगद्दाराणं जहा वेयणाए परूवणा कदा तहा कायव्वा ।

एवं पगदि त्ति समत्तमणियोगद्दारं ।

अबोधे बोधं यो जनयति सदा शिष्य-कुमुदे
प्रभूय प्रह्लादी दुरितपरितापोपशमनः ।
तपोवृत्तिर्यस्य स्फुरति जगदानन्दजननी
जिनध्यानासक्तो जयति कुलचन्द्रो मुनिरयम् ॥

---

जो अणिमा आदि गुणोंके द्वारा 'दीव्यन्ति' अर्थात् क्रीड़ा करते हैं वे देव कहलाते हैं । जो मनसे उत्कट होते हैं वे मानुष कहलाते हैं । जो 'तिरः' अर्थात् कुटिलताको प्राप्त होते हैं, वे तिर्यंच कहलाते हैं । जो रमते नहीं हैं वे नारक कहलाते हैं । इनकी अपने अनुकूल जो प्रकृति होती है वह सब नोआगमभावप्रकृति है । यह सूत्र यतः देशामर्शक है, अतः जो कोई जीवभाव हैं और कर्मसे रहित जितने अजीव भाव हैं वे सब यहांपर कहने चाहिए । इस प्रकार नोआगम-भावप्रकृतिके साथ भावप्रकृति समाप्त हुई ।

**इन प्रकृतियोंमें किस प्रकृतिका प्रकरण है? कर्मप्रकृतिका प्रकरण है ॥ १४१ ॥**

यह उपसंहारका आलम्बन लेकर कहा है । अनुपसंहारका आश्रय करनेपर तो नोआगम-द्रव्यप्रकृति और नोआगमभावप्रकृतिका भी अधिकार है, क्योंकि, वहां दोनोंका विस्तारसे कथन किया है । इस प्रकार प्रकृतिनिक्षेप अनुयोगद्वार समाप्त हुआ ।

**शेष कथन वेदना अनुयोगद्वारके समान है ॥ १४२ ॥**

शेष अनुयोगद्वारोंकी जिस प्रकार वेदना अनुयोगद्वारमें प्ररूपणा की है उसी प्रकार यहां भी करनी चाहिए ।

इस प्रकार प्रकृति नामक अनुयोगद्वार समाप्त हुआ ।